# मङ्गलमणिमाला

## विविधग्रन्थेभ्य उद्धृतानां मङ्गलाचरणपद्यानां संग्रहः

## भाग-३

संकलयित्री सम्पादिका च
डॉ॰ बीना मिश्रा




गङ्गानाथझापरिसरः
राष्ट्रियसंस्कृतसंस्थानम् ( मानितविश्वविद्यालयः )
आजादोद्यानम्, प्रयागः-211 002

# मङ्गलमणिमाला

विविधग्रन्थेभ्य उद्धृतानां मङ्गलाचरणपद्यानां संग्रहः

भाग-३

संकलयित्री सम्पादिका च
डॉ० बीना मिश्रा



गङ्गानाथझापरिसरः
राष्ट्रियसंस्कृतसंस्थानम् ( मानितविश्वविद्यालयः )
आजादोद्यानम्, प्रयागः-211 002

# राष्ट्रियसंस्कृतसंस्थानम्

मानवसंसाधनविकासमन्त्रालयाधीनः
मानितविश्वविद्यालयः

## गङ्गानाथझापरिसरकोशग्रन्थमाला

प्रसूनम् - 48

योजनानिदेशकः
डॉ. गयाचरण त्रिपाठी

प्रधानसम्पादकः
डॉ. प्रकाशपाण्डेयः

# मङ्गलमणिमाला

*विविधग्रन्थेभ्य उद्धृतानां मङ्गलाचरणपद्यानां संग्रहः*

**भाग-३**

सङ्कलनकर्त्री सम्पादिका च
डॉ. बीना मिश्रा

गङ्गानाथझापरिसरः
( राष्ट्रियसंस्कृतसंस्थानम् )
प्रयागः-2

2011

Rashtriya Sanskrit Sansthanam
Deemed University
Under the auspices of the ministry of Human Resources Development,
Govt. of India

Ganganatha Jha Campus
Dictionary Series
No. 48

Project Director
Dr. Gaya Charan Tripathi
General Editor
Dr. Prakash Pandey

# Maṅgalamaṇīmālā

(A Collection of Maṅgalācaraṇa-verses from various Sanskrit works)

## Part-III

Collected & Edited by
Dr. Beena Mishra

Ganganatha Jha Campus
Rashtriya Sanskrit Sansthan
Allahabad - 2

2011

# मङ्गलमणिमाला

## विविधग्रन्थेभ्य उद्धृतानां मङ्गलाचरणपद्यानां संग्रहः

## भाग-३


संकलयित्री सम्पादिका च

**डॉ॰ बीना मिश्रा**






**गङ्गानाथझापरिसरः**

**राष्ट्रियसंस्कृतसंस्थानम् ( मानितविश्वविद्यालयः )**

**आजादोद्यानम्, प्रयागः-211 002**

# FOREWORD

It is a matter of great personal satisfaction for me that this our project of collecting benedictory verses related to different deities from various published and unpublished sources and to publish them as anthologies in several volumes has come to a fruitful completion with the publication of this third and the final volume which contains choicest verses in praise of the various aspects of Mother Goddess. All these verses are **Maṅgala-ślokas,** i.e. the verses which are found in the very beginning of a literary work or an inscription which a poet or a writer composes, in order to receive blessings of his **Iṣṭadevatā** for the successful completion of his work. Since the poet composes such verses with great care, love and devotion, they are of Dr. Beena Mishra has taken great pains to collect such verses from different sources. She has not only explored the entire manuscript collection of the G.N. Jha K.S. Vidyapeetha in search of these verses but also has perused a number of catalogues of the manuscript-libraries as well as collections of inscriptions. A glance at the list the deities included in this volume will convince the reader that hardly any aspect of the Mother Goddess has been left out in her endeavor.

I am very happy to note that a project which I conceived many years ago and guided throughout has been very ably and competently carried out by her. I bless her as well as the present enthusiastic Principal Dr. Prakash Pandey, who also happens to be my student and who is the one who has taken all pains and efforts to bring out this volume which was languishing in the institute for a long time due to the negligence of the previous authorities.

**New Delhi** **(G.C. Tripathi)**

# विषय-सूची

# प्रस्तावना

संस्कृत वाङ्मय में मङ्गलश्लोकों का विपुल भण्डार है जो ग्रन्थ के आदि मध्य और अन्त में बिखरे हुये हैं। प्राचीन ताम्रपत्र-शासनादेश एवं शिलालेख भी उत्तमोत्तम मङ्गलाचरण श्लोकों से प्रारम्भ होते हैं। ये सभी श्लोक भक्ति साहित्य एवं स्तोत्र परम्परा के उत्कृष्ट उदाहरण हैं। प्राचीन काल से अनेक सूक्तियों का संकलन सुभाषित ग्रन्थों के रूप में किया जाता रहा है, इन्हीं सुभाषित संग्रहों में मङ्गलश्लोकों का संग्रह सर्वप्रथम किया गया। कुछ प्राचीन सुभाषित संग्रहों यथा-जल्हण की सूक्तिमुक्तावली (13वीं शती) श्रीधर दास की 'सदुक्तिकर्णामृतम् ' (13वीं शती), शार्ङ्गधर कृत 'शार्ङ्गधरपद्धति' (14वीं शती), वल्लभदेवकृत 'सुभाषितावली' (15वीं शती), हरिदासकृत 'प्रस्तावरत्नाकर' (16 वी शती), सायणाचार्यकृत 'सुभाषित-सुधानिधिः' तथा पं. शिवदत्तकविरत्न कृत 'सुभाषित-सुधारत्नभाण्डागार' आदि सुभाषितग्रन्थों में मङ्गलाचरण संगृहीत हैं। इन पद्यो में देवोपासना के विभिन्न रूपों, कवियों के विचित्र कल्पनाओं के साथ ही काव्य के अनूठे सौन्दर्य के दर्शन होते हैं, जिसमें कवि अपनी प्रतिभा को पूर्ण रूपेण प्रदर्शित कर देना चाहता है। ये पद्य आशीर्वादात्मक, नमस्कारपरक तथा वस्तुपरक कहे गये है। किसी-किसी ग्रन्थ में विषयवस्तु की झलक मङ्गलाचरणों में मिलती है ऐसे मङ्गलाचरण वस्तुपरक की श्रेणी में आते हैं। अधिकांश ग्रन्थों में मङ्गलवाची शब्दों यथा ॐ, अथ, भावुकम्, कल्याणम्, भव्यम्, शुभम्, भद्रम्, सिद्धम्, शिवम्, कुशलम् आदि ग्रन्थारम्भ में प्राप्त होते है। अपने इष्टदेव के नाम के आगे नमः, प्रसीदतु, जयति, शरणम् आदि शब्दों के प्रयोग वाले मङ्गलाचरण तदनन्तर श्लोकों में निबद्ध मङ्गलाचरण प्राप्त होते है जिनकी संख्या एक-दो या अधिक भी हो सकती है। मङ्गलाचरण की यह परम्परा अद्यावधि गद्य-पद्यमय साहित्य में निभायी जा रही है। मङ्गलाचरणों के संग्रह की परम्परा पूर्व में भी थी इसके उदाहरण स्वरूप एक हस्तलेख मुझे इसी परिसर में प्राप्त हुआ। उपेन्द्रकवि द्वारा विरचित "आशीः प्रणामविधिवस्तुनिदर्शनम् " नामक यह हस्तलेख 17 पृष्ठीय है जिसमें कुल 91 पद्य हैं ग्रन्थ अपूर्ण है तथा लिपि के आधार पर अनुमानतः 18वीं शती का प्रतीत होता है। इसमें आशीर्वादपरक मङ्गलाचरणो का संग्रह है शेष प्रणामविधिपरक तथा वस्तुनिदर्शनपरक श्लोक इसमें नही है। ग्रन्थ का प्रारम्भ गणेश के पाँच मङ्गलाचरणों से है इसके बाद शिव के इक्कीस तथा शेष विष्णु व विष्णु के मत्स्यादि दशावतार के पद्य हैं। ये पद्य कहाँ से उद्धृत किये गये है तथा उनके रचयिता कौन है इसका उल्लेख नहीं किया गया है। इस हस्तलेख का प्रकाशन राष्ट्रिय संस्कृत संस्थान मानित विश्वविद्यालय, नई दिल्ली के "संस्कृत-विमर्श" पत्रिका के "नवश्रृंखला" के अंक पाँच (वर्ष-2011 मे) में किया गया है जिसका सम्पादन मेरे द्वारा ही किया गया है।

मङ्गलाचरणो के संग्रह वाला यह 'मङ्गलमणिमाला' नामक ग्रन्थ अन्य संग्रह-ग्रन्थों से अलग है क्योंकि इसमें मात्र मङ्गलाचरणों का संग्रह है तथा प्रत्येक पद्य कहाँ से उद्धृत है एवं रचनाकार कौन है इसका उल्लेख भी किया गया है। साथ ही इन पद्यों की अन्यत्र उपलब्धता की सूचना एवं पाठान्तर भी (Notes में) दिये गये है। पूर्व प्रकाशित ग्रन्थ के प्रथम भाग में गणेश, शिव, कार्तिकेय तथा हनुमान् के तथा द्वितीय भाग में विष्णु तथा विष्णु के दशावतार-मत्स्य, कूर्म, वराह, नृसिंह, वामन, परशुराम, बलराम तथा कल्कि आदि के साथ-साथ बुद्ध, जगन्नाथ, कामदेव तथा अनिरुद्ध आदि के मङ्गलाचरणश्लोकों का संकलन प्रकाशित किया जा चुका है। ग्रन्थ के इस तृतीय भाग में मुख्यरूप से शक्ति (देवी) के मङ्गलाचरणों का संग्रह है, जिसके अन्तर्गत आदिशक्ति, पार्वती, लक्ष्मी, सरस्वती तथा महाविद्याओं के मङ्गलाचरणों के साथ ही आचार्य, ग्रह, नदियाँ तथा कुछ प्रकीर्ण मङ्गलाचरणात्मक पद्यों को भी संगृहीत किया गया है।

ब्रह्माण्ड में सब शक्ति से संचालित है। शास्त्रों में शक्ति के विविध रूपों यथा-परा, ज्ञान, क्रिया, चित्, वाग्, सूक्ष्मा, महती, कुण्डलिनी, सावित्री, गायत्री, अम्बिका, लक्ष्मी, त्रिपुरसुन्दरी, काली आदि की विस्तार से चर्चा की गई है। शक्ति के ये विविध रूप-अभिधान गुण-कर्म-स्थान के अनुसार ही है जिसके उदाहरण हमें वैदिक-काल से ही मिलने लगते हैं- "सर्वाण्येतानि नामानि कर्मतस्त्वाह" (बृहद्देवता-1.27)। यह देवों की विभूति का ही परिणाम है कि इनको अनेक नाम दिये गये है- "तासामियं विभूर्तिहि नामानि यदनेकशः" (बृहद्देवता 1.71)। निरुक्तकार यास्क (7.5) भी ऐसा ही कहते हैं - " तासां महाभाग्याद् एकैकस्या अपि बहूनि नामधेयानि।" वैदिक देव प्रजापति ने भी सृष्टि के भिन्न-भिन्न कार्यो के लिये रूप धारण किये और कभी सविता कभी वराह कभी कूर्म और कभी विश्वकर्मन् कहलाये। इन सभी रूपों के पीछे तत्सम्बन्धी दिव्य शक्तियाँ की क्रियाशील रहती है। ऋग्वेदोक्त वागम्भृणी सूक्त(10.125) में शक्ति के विराट् स्वरूप के दर्शन होते हैं। यह शक्तिरूपा वाक् सूर्या, गौरी और सरस्वती है- " सूर्यामिव सतीमेतां गौरीं वाचं सरस्वतीम् " (बृहद्देवता 2.81)। पुराणों में मुख से निःसृत प्रथम ध्वनि को आद्या-शक्ति के रूप में देखते है—सृष्टि के आदि का क्षण था, विष्णु योगनिद्रा में थे, ब्रह्मा को विष्णुकर्णमलोद्भव मधुकैटभ सता रहे थे। ब्रह्मा ध्यानावस्थित होकर जप करने लगे, उनके जप के वर्णो या मन्त्राक्षरों ने कन्या रूप धारण कर लिया ब्रह्मा ने उनसे कहा कि भविष्य में अनेक कर्मो के आधार पर तुम्हारे अनेक नाम होगे- 'नामानि ते भविष्यन्ति मत्प्रसादत्शुभानने' (वायुपुराणे अ० 25)। मन्त्राक्षरों या वर्णो में शक्ति होती है प्रत्येक अक्षर की स्वतंत्र शक्ति होती है और भिन्न-भिन्न अक्षरो के मेल से भिन्न-भिन्न शक्तियाँ उत्पन्न होती है। किसी शक्ति को उत्पन्न करने के लिए किन अक्षरों का मिलान किया जाय यह दुर्लभ खोज भी हमारे ऋषियों की देन है। इन्हे ही मन्त्र कहते है, इसी मन्त्र शक्ति के अधीन देवगण रहते हैं और अपने उपासक को अभीष्ट प्रदान करते है।

शक्ति का सृजन से सम्बन्ध हैं- " अजामेकां लोहितशुक्लकृष्णां बह्वी प्रजाः सृजमानां नमामः।" ऐसी प्रकृति जो अपनी माया से ऐन्द्रजालिकवत् विश्व की रचना करती है, इस चिन्मयी सर्वेश्वरी, आनन्दमयी की आराधना करके ब्रह्मा जगत् की उत्पत्ति करते है, विष्णु सम्पालना करते हैं तथा महेश्वर

संहार करते हैं। मातृशक्तिस्वरूपा पार्वती, लक्ष्मी, सरस्वती आदि-देवताओं को समर्पित मङ्गलाचरण के इन पद्यों में वर्णन वैचित्र्य, सुन्दर कोमल भावों की अभिव्यक्ति, आश्चर्यजनक सोंच, भक्ति की पराकाष्ठा तथा प्रेम की अभिव्यक्ति के साथ-साथ सुन्दरपदलालित्य, अलंकार की चमत्कृति पदे-पदे दिखाई देती हैं। इन्हीं पद्यों में से कुछ चयनित पद्यों के भावों की अभिव्यक्ति को प्रस्तावना में देने का प्रयास किया गया है जिससे सुधी पाठक समग्र ग्रन्थ के अध्ययन में प्रवृत्त हो सकें।

पार्वती—

देवी पार्वती को समर्पित मङ्गलाचरणों में उन्हें शैलजा, उमा, शिवा, भवानी, अपर्णा, अम्बा, गिरिजा, अन्नपूर्णा, सती आदि अभिधानों से अभिहित कर उनके विभिन्न स्वरूपों, क्रियाओं, चेष्टाओं का सुन्दर वर्णन किया गया है। वह चतुर्भुजा हैं, त्रिलोचना हैं तथा पाशांकुशधरा है- बालार्क... (96)। बाणभट्ट (कन्नौज के हर्षवर्धन के राज्य में 606-648 ई.) ने पार्वती- परिणय नामक ग्रन्थ में शिवा की ऐसी दृष्टि से कल्याण की प्रार्थना की है जो परिणय के समय यज्ञाग्नि के धूम से व्याकुल होने के बहाने से शिव को देख रहीं हैं- आदौ... (24)। अमरुक अपने ग्रन्थ अमरुक-शतक या शृङ्गार-शतक में पार्वती के कटाक्षों से रक्षा की प्रार्थना करते है- धनुष की डोरी खींचने के समय बाण के पृष्ठ भाग में लगे हुये अँगुलियों के नखकिरणों के निचय से परिपूर्ण एवं मञ्जरी युक्त नूतन-पल्लव के कर्णपूर में लुब्ध होकर मँडराते हुये भ्रमरों के विलास को धारण करने वाली माँ पार्वती के कटाक्ष रक्षा करें- ज्याकृष्टि...(66)। लोलिम्बराज ने वैद्यावतंस नामक ग्रन्थ में शिवा को वीणा बजाते हुये चित्रित किया है- अनुकृति... (16)। न्यायदर्शन के लक्षणसूत्रों पर जयन्तभट्ट ने न्यायमञ्जरी नामक टीका की रचना की। जयन्तभट्ट कश्मीर के थे, इनके पिता चन्द्र एवं पितामह कल्याणस्वामिन् थे। जयन्तभट्ट अभिनन्द के पिता थे। इन्होंने न्यायमञ्जरी ग्रन्थ में भवानी के कुन्तलों को प्रणाम किया है जो चन्द्र से अलङ्कृत तथा संसार के ताप को दूर करने वाली अमृतनदी के समान है- नमामि... (77)। श्री हर्ष ने अपनी नाटिका रत्नावली में शिव के लिये पार्वती द्वारा अर्पित की गई पुष्पाञ्जलि से रक्षा की प्रार्थना की है- पादाग्र... (87)। श्रीहर्ष ने खण्डनखण्डखाद्यम् नामक ग्रन्थ में पार्वती के चरण कमलों की वन्दना की है- मानापनोदन (111)। चण्डी-शतक नामक ग्रन्थ में बाणभट्ट (अर्थपति के पौत्र, चित्रभानु के पुत्र तथा भूषणभट्ट के पिता) ने माँ पार्वती के चरणों की वन्दना की है- मा भाङ्क्षीः (112)। बीकानेर के राजा कृष्णसिंह के पुत्र अनूप सिंह (1674-1707 ई.) ने अनूपविवेक नामक ग्रन्थ में माँ पार्वती के चरण कमलों से कल्याण की प्रार्थना की है- खर्वन्ति... (53)। काव्यप्रकाश ग्रन्थ की मधुमती नामक टीका के टीकाकार रवि या रविपाणि जो गौरी तथा मनोधर के पुत्र अच्युत के पौत्र थे, ने अपनी पुत्री के नाम पर टीका का नाम मधुमती रखा तथा ग्रन्थ का मङ्गलाचरण माँ पार्वती का किया- गङ्गे... (54)। प्रकाशेन्द्र के पुत्र क्षेमेन्द्र जो अभिनव गुप्त के शिष्य सिन्धु के पौत्र थे, ने छन्दों पर सुवृत्ततिलक ग्रन्थ की रचना की तथा माँ पार्वती का मङ्गलाचरण किया- गणपति... (55)। एक मङ्गलाचरण में वर्णित है कि माँ पार्वती ने स्नानोद्वर्तनपिण्ड से गणेश को बनाया था- पार्वती... (89)। विद्यापति ठक्कुर

(1379 ई.) राजा कीर्त्तिसिंह मिथिला के तीरभुक्ति के राजा ने कीर्तिलता नामक ग्रन्थ में पार्वती के सहज कौतूहल से रक्षा की प्रार्थना की है- पितरुपनय... (90)। विश्वेश्वर ने आर्यासप्तशती में पार्वती का मङ्गलाचरण किया है- चुम्बित... (61)। एक अभिलेख में पार्वती को अपना देहार्ध देने का कारण बताया गया है- सौभाग्यनिधि को देने वाली पार्वती को सतीत्वादि गुणों के कारण शिव ने अपना देहार्ध दिया- पति... (86)। पाणिग्रहण से पूर्व अपनी सखी के समक्ष पार्वती शिव की लीलाओं व स्वरूप की अनुकृति करती हैं- वेणी... (140)। जानराजचम्पू नामक ग्रन्थ में ग्रन्थकार कृष्णदत्त ने माँ पार्वती की राजराजेश्वरी रूप में वन्दना की है- शम्भो... (142)। काव्यप्रकाश की टीका उदाहरण चन्द्रिका के टीकाकार वैद्यनाथ ने सिद्धियों की प्रदात्री उमा की वन्दना की है- यत्पादा... (117)।

षडानन के जन्म का समाचार सुनकर पञ्चानन शिव ने चतुरानन ब्रह्मा को शार्दूलचर्म, भुजगाभरण तथा भस्म दे दिया, यह सुनकर पार्वती हँसती है- श्रुत्वा... (154)। हेरम्ब तथा स्कन्द की बालसुलभ चेष्टाओं पर मुदित होती हैं- हे हेरम्ब... (176)। पार्वती नृत्यकुशला हैं- नवनवरस... (78), कामकलाकलापविदुषी हैं- (46), ईर्ष्याकुला हैं- हरफणि... (173) तथा वीणावादिनी हैं- अनुकृति... (16)। महेशभट्ट सुत-सोमनाथ ने मन्त्रमञ्जरी नामक ग्रन्थ में भिल्लीवेशधारी पार्वती का मङ्गलाचरण किया है- मध्ये बद्ध... (106)। शिव के कण्ठ को ग्रहण कर आनन्द से निमीलित नेत्र वाली पार्वती मानो शिव के कण्ठस्थ विष के स्पर्श से मूर्छना को प्राप्त हो गई हैं- हरकण्ठ... (172)।

गौरी—

मङ्गलाचरणों में माँ गौरी का जो स्वरूप प्राप्त होता है उसके अनुसार यह प्रतीत होता है कि माँ गौरी विवाह के समय मङ्गल प्रदान करने वाली देवी हैं। अधिकांश मङ्गलाचरणों में शिव के साथ विवाह के समय माँ गौरी के स्वरूप का, क्रियाओं का, गौरी की दृष्टि का सुन्दर वर्णन प्राप्त होता है। विवाह के समय गौरी स्मितमुखी हैं, प्रणयकुपिता हैं, नतमुखी हैं, सेर्ष्या हैं तो कभी भावगोपनपरा हैं। कवि श्रीहर्ष ने अपने ग्रन्थ रत्नावली में हर से श्लिष्ट गौरी से कल्याण की प्रार्थना की है तथा श्रीहर्ष ने ही अपने प्रियदर्शिका ग्रन्थ के मङ्गलाचरण में विवाह के समय गौरी की दृष्टि का तथा मनःस्थिति का सुन्दर वर्णन किया है—विवाह के समय गौरी की दृष्टि कभी यज्ञधूम से व्याकुल हो जाती है तो उसी समय शिव के मस्तक पर स्थित चन्द्र की किरणों को देखकर आह्लादित हो जाती हैं, कभी शिव को देखने के लिए उत्सुक होती है तो कभी लज्जा से नतमुख हो जाती हैं, गंगा को शिव के शीर्ष में देखकर ईर्ष्या से युक्त हो जाती हैं तो उसी समय पाणिग्रहण में शिव के कर का स्पर्श पाकर पुलकित हो जाती हैं- धूमव्याकुल... (187)। श्रीहर्ष द्वारा कृत एक अन्य मङ्गलाचरण में गौरी शिव का उपहास करती है- गौरी शिव से कहती हैं कि समुद्रमंथन के समय लक्ष्मी को विष्णु के साथ देखकर ही तुमने विषपान किया था- शम्भो सत्यमिदं... (195)। कवि क्षेमेन्द्र ने अपने ग्रन्थ बृहत्कथामञ्जरी में गौरी के किरात स्वरूप की वन्दना की है- वल्गत्काली... (194)। नलचरित्र नामक ग्रन्थ में नीलकण्ठदीक्षित ने ऐसी गौरी से रक्षा की प्रार्थना की है जो शिव से प्रथम प्रेमपूर्ण परिचय के समय लज्जित है, प्रसन्न है-

पत्युर्नेत्रे... (188)। कवि राजशेखर ने गौरी के ऐसे स्वरूप का वर्णन किया है जो विवाह के समय शिव के स्वरूप को देखकर भयभीत है इसीलिए विवाह के समय मंत्रों का जाप किया जा रहा है तथा गौरी के हाथ में मणि बाँधी गई है- गोनासाय... (182)। विवाह के समय गौरी की ऐसी स्थिति हो जाती है कि विवाह के समय के कृत्यों को भूल जाती है, ऐसी ही स्थिति का सुन्दर वर्णन कवि भास ने किया है—विवाह के समय शिव को देखकर गौरी देवार्चन की पुष्पाञ्जलि देना भूल गई तथा शिव की आकृति को देखकर उन्माद, स्मित, रोष, तथा लज्जा के रसों से युक्त हो गई- प्रत्यासन्न विवाह... (190)। ऐसा ही वर्णन एक अभिलेख के मङ्गलाचरण में भी प्राप्त होता है जहाँ विवाह के अवसर पर शिव द्वारा धारण किये गये सर्प की मणि में शिव के प्रतिबिम्ब को देखकर गौरी लज्जित, हर्षित तथा रोमाञ्चित हो जाती हैं-श्रीमत्कङ्कण... (197)। अभिलेखों के मङ्गलाचरण में गौरी की दृष्टि का सुन्दर वर्णन मिलता है- विवाह के समय सम्भ्रमित, मुकुलित तथा विस्फारित गौरी की दृष्टि रक्षा करें- पाणौ बद्ध... (189)। गौरी के ऐसे स्वरूप का वर्णन है जो तीनों गुणों से सम्पूर्ण चराचर का क्षणभर में सृजन, पालन और अन्त करती है, जो निरङ्ग शिव को भी अङ्गवान् बना देती है- क्षणादिदं... (181)। अनङ्गजीवनभाण नामक ग्रन्थ में कवि ने गौरी के ऐसे चरणों से रक्षा की प्रार्थना की है जो शिव को ताडन के लिए उद्यत हैं- शिव गौरी के चरणों में गिरकर शपथ लेते हैं कि मैंने गङ्गा को अङ्गीकार नहीं किया है किन्तु उसी समय शिव के शीर्ष में गङ्गा को देखकर अत्यन्त क्रोध से युक्त होकर गौरी शिव को चरण से ताडन के लिए उद्यत हो जाती हैं- त्वन्नेत्रेण... (185)।

एक अन्य मङ्गलाचरण में गौरी के पतिगृह का सुन्दर वर्णन किया गया है- गौरी के गृह में सन्ध्या है जो रागवती है, गंगा है जो स्वभाव से कुटिला है, सर्प है जो द्विजिह्व है, चन्द्र है जो मलिन और वक्री है, नन्दी कपिमुख है, वृष मूक है ऐसी स्थिति वाले पतिगृह में गौरी का रहना चिन्तनीय है- सन्ध्यारागवती... (198)। गौरी शिव के भिक्षाटन से परेशान होकर उन्हें कृषिकार्य करने को कहती है-कृष्णात् प्रार्थय... (180)। प्रणयकुपिता गौरी शिव से कहती है- तुम्हारे सिर में गंगा है जो कुटिला है, चन्द्र है जो दोषाकर है, विषधर है, पिशाचों से घिरे हो फिर भी इनके प्राणों का हरण क्यों नहीं करते- ऐसे गौरी के वचनों से रक्षा की प्रार्थना की गई है- शिरसि कुटिला... (196)। एक अन्य मंगलाचरण में भावगोपनपरा गौरी का सुन्दर वर्णन प्राप्त होता है- शिव गौरी से पूछते हैं कि तुम स्वेदयुक्त क्यों हो, डरी क्यों हो, रोमाञ्चित क्यों हो इस पर गौरी अपनी भावनाओं को छुपाती हुई कहती है कि वह शिव के तृतीय नेत्र की अग्नि से स्वेदयुक्त है, सर्प के भय से डरी हुई है तथा गंगा के जलकणों से रोमाञ्चित हैं- स्वेदस्ते... (199)। इसी प्रकार सुन्दर भावों से युक्त अनेक मङ्गलाचरणों में गौरी से रक्षा की तथा मंगल की कामना की गई है।

दुर्गा—

मङ्गलाचरणों में माँ दुर्गा महिषमर्दिनी, त्रिगुणा, त्रिशूलधारिणी, दशभुजाओंवाली, शुम्भनिशुम्भमर्दिनी, चण्डमर्दिनी, सिंहारूढा है, जो भवभीतिविनाशनिका हैं। माँ दुर्गा विजय प्रदान

करने वाली देवी हैं। भक्तों के दुःखों का हरण करती है। माँ दुर्गा दश भुजाओं वाली इसलिए है जिससे वह अपने भक्तों के दुःखों को शीघ्र ही दूर कर सके- आविष्कृतै... 204)। उद्भटसागर नामक ग्रन्थ में ग्रन्थकार पूर्णचन्द्र ने माँ दुर्गा का मङ्गलाचरण कई श्लोकों में किया है जिसमें वे दुर्गादेवी को भवभीतिविनाश के लिए नमस्कार करते हैं- आराध्य... (203) वहीं दूसरे श्लोक में दुर्गा देवी की स्तुति करते हुये कवि कहता है कि त्रिभुवन जिसका शिल्प है, तीनों वेद काल है, शिव जिसके नाथ हैं, गंगा जिसकी सपत्नी है, जो तीनों लोकों को देखने के लिए तीन नेत्रों को धारण करती है ऐसी त्रिगुणा, त्रिशूलधारिणी देवी दुर्गा कल्याण करे- यस्याः शिल्प.. (236)। मित्रमिश्र ने अपने ग्रन्थ वीरमित्रोदय में दुर्गा के महिषमर्दिनी रूप की स्तुति की है। चण्डिकाचरितचन्द्रिका ग्रन्थ में कृष्णदत्त ने माँ दुर्गा की स्तुति की है। माँ दुर्गा शुम्भनिशुम्भ का नाश करने वाली है-भगवती.. (231)। चण्डादि को मारने के कारण देवी चण्डी है- चण्डीं चण्डादिहन्त्री....(215)। चण्डिका के रूप में माँ दुर्गा का ताण्डव रक्षा करे ...पायात्पाताल (229)। माँ दुर्गा का एक पैर महिषासुर के सिर पर है तो दूसरा चरण देवगणों द्वारा पूजित है। माँ दुर्गा की आराधना विजय की कामना से की गई है.....आनन्दमन्थर.. (202)। माँ दुर्गा के पदकमलों के वैभव का वर्णन करने के लिए शिव पञ्चानन हुये, ब्रह्मा चतुरानन हुये तथा विष्णु सहस्रानन हुये फिर भी वर्णन करने में समर्थ नहीं हो सके, ऐसी माँ दुर्गा कुशलता प्रदान करे....यत्पादाम्बुज (234)। कवि पूर्णचन्द्र ने उद्भटसागर नामक ग्रन्थ में देवी दुर्गा का जो मंगलाचरण किया है वह कवि के काव्य-कौशल का सुन्दर उदाहरण है। प्रत्येक पद का प्रथमाक्षर 'द' अक्षर से प्रारम्भ है- दीर्घाक्षी... (221)।

दुर्गा देवी की आराधना में श्रीदुर्गासप्तशती ग्रन्थ का प्रमुख स्थान है। एक अभिलेख के मङ्गलचरण में सप्तशती के द्वारा दुर्गा की आराधना का उल्लेख मिलता है-

अतीव्रतेजो द्युपतीन्द्रपूज्यं व्रतीश्वरैः सप्तशतीभिरर्च्यम्।
रतीशजीवातुगतिं दधानं प्रतीतदुर्गाङ्घ्रिमतीव वन्दे।।

**विन्ध्यवासिनी—**

मङ्गलाचरणों में श्रीविन्ध्यवासिनी देवी नन्दा है, गिरिजा हैं तथा मान्यतमा कन्या हैं। आयुर्वेद के ग्रन्थ रससंग्रहसिद्धान्त में गोविन्दरामठाकुर पुत्र वेणीदत्त ने विन्ध्येश्वरी देवी को नन्दा कहकर नमन किया है- नन्दाभिधां.....(256) चित्तौडगढ़ के अभिलेख में गिरिजा विन्ध्यालया हैं जो मान्यतमा कन्या हैं -भृमीभृत् ..... (258)। कुम्भलगढ अभिलेख के अनुसार श्रीविन्ध्यवासिनी देवी कुटिला सरिता (नदी) के समीप त्रिकूटगिरिगहन में विभूषित हैं -कुटिलासरित्समीपे....(255)।

लक्ष्मी—

मङ्गलाचरणों में "लक्ष्मी" देवी जिस रूप में वर्णित हैं उसके अनुसार यह देवी ऐश्वर्य एवं वैभव से युक्त हैं । अपने उपासकों को वैभव प्रदान करने वाली, दुःखों को दूर करने वाली तथा नम्र है। इनकी स्पृहा सभी करते हैं। श्री के जन्म के समय उसके सौन्दर्य से सभी देव देवियाँ, अप्सरायें विस्मय एवं ईर्ष्या से युक्त थे—

सानन्दं त्रिदशैः सविस्मयमविश्वस्तैः सुरद्वेषिभिः
साश्चर्यं सुरसुन्दरीपरिजनैः सेर्ष्यं च रम्भादिभिः।
साकूतं च सकौतुकं च समनोह्लादं च कंसद्विषा
दृष्टा दुग्धमहोदधिप्रमथने लक्ष्मीः शिवायास्तु वः।।

श्री क्षीरसागर से उत्पन्न विष्णुपत्नी इन्दिरा हैं- अगणितमहिमायै...(262)। श्री ही पद्मा है, पद्मासना है, पद्मनाभप्रिया है, विष्णु के वक्षःस्थल में स्थित हैं। विष्णु के वक्षरूपी गृह में कौस्तुभरूपी दीपक में लक्ष्मी का निवास है- विष्णुवक्षो-गृहे... (333)। रसरत्नहार ग्रन्थ के मङ्गलाचरण में ग्रन्थकार ने लक्ष्मी को विष्णु से अधिक माना है-विष्णु के चरण कमल के दसों नखों में अपना प्रतिबिम्ब देखकर लक्ष्मी स्वयं को विष्णु के दशावतार से अधिक मानती हैं- निरीक्ष्य विष्णोश्चरणारविन्द... (299)

सुन्दर पद विन्यास के साथ कमला से प्रार्थना है-

कमलासन कमलेक्षण कमलारि किरीटकमलमृद्वाहैः।
नूतनपदकमला कमला करधृतकमला करोतु में कमलम्।।

कैलासपर्वत से ऊँचे चार गणों के द्वारा हाथ से उठाकर सोने के अमृतघट से सींची जाती हुई, स्वर्णाभा वाली श्री, उज्ज्वल किरीट वाली तथा अभय मुद्रा एवं कमल को हाथ में धारण किये हैं- कान्त्या काञ्चनसंनिभां... (275)

एक अन्य श्लोक में चार हाथी अपनी सूंड से स्वर्णघट उठाकर लक्ष्मी को अभिसिक्त कर रहे हैं- चतुर्भिः कैलासस्फुरितकरिभिर्हेमससुधै... (282)

वीरों के द्वारा भोग्या होते हुये भी लक्ष्मी महासती है तथा सम्पूर्ण लोकों में रहते हुये भी कृष्ण के उरस्थल-शायिनी है- प्रवीरहठ भोग्यापि... (309)। विभूति, श्रेयस्, कीर्ति तथा मंगल की प्रदात्री है- दरिद्रतोन्मूलन कर्मदक्षा.......(289)।

एक मङ्गलाचरण में श्रीमन्तों के धूलिलोचन होने के विषय में सुन्दर वर्णन है- प्रतीत होता है कि समुद्र मंथन के समय लक्ष्मी के साथ ही धूलि भी आ गई, इसीलिए श्रीमन्त धूलि लोचन हैं- मन्ये लक्ष्मि... (317)। लक्ष्मी दारुण दुःख को दूर करने वाली है। सम्पत्ति को देने वाली ऐसी लक्ष्मी से मङ्गल की प्रार्थना की गई है-

मङ्गलं मङ्गलानां या दत्ते मङ्गलदेवता।
संश्रिता नृहरिं तस्यै लक्ष्म्यै भवतु मङ्गलम्।।

त्रिपुरसुन्दरी—

दुर्वासा ऋषि ने देवीमहिम्नस्तव ग्रन्थ में त्रिपुरसुन्दरी देवी की स्तुति की है। श्रीकृष्णदीक्षित ने कुण्डरत्नावली ग्रन्थ में तथा उनके पुत्र रामचन्द्र दीक्षित ने उसी ग्रन्थ की टीका मञ्जूषा में त्रिपुरसुन्दरी देवी का मङ्गलाचरण किया है। कितवोल्लास नामक ग्रन्थ में बालात्रिपुरसुन्दरी का मङ्गलाचरण किया गया है।

राधा—

मङ्गलाचरणों में राधा के विविध रूपों के वर्णन के साथ-साथ उनको नमस्कार कर उनसे रक्षा की प्रार्थना की गई है। गीतगोविन्द नामक ग्रन्थ की टीका रसतरङ्गिणी के मङ्गलाचरणों में राधा श्रीकिशोरी हैं- "व्रजयुवतिषु रम्यां श्रीकिशोरीं नमामि (383)। विश्वनाथ चक्रवर्ती कवि ने रूपचिन्तामणि नामक ग्रन्थ में राधा के चरणों की वन्दना की है जो उन्नीस शुभ-लक्षणों से युक्त हैं- छत्रारिध्वज...(377)। गङ्गानन्दकृत् भृङ्गदूत ग्रन्थ की टीका रामेश्वरप्रसादिनी के टीकाकार चेतनाथ ने राधिका को सम्पूर्ण सुख की प्रदात्री कहा है जिसको प्रसन्न करने के लिए कृष्ण सदैव पूजा करते हैं- कृष्णोपि ....(376)। ग्रन्थकार लीलाशुक ने राधा से रक्षा की प्रार्थना की है जो कृष्ण में दत्तचित्त होने के कारण दधि से रिक्त पात्र में ही मथानी चलाती है- राधा पुनातु ...(381)। एक अन्य मङ्गलाचरण में राधा के ऐसे रूप का वर्णन किया गया है जो कृष्ण के विविध रूपों की लीला करती है- कस्तूरी चर्चिताङ्गी ...(375)।

सीता—

रामचन्द्र दीक्षित ने अपने ग्रन्थ शृङ्गारतिलकभाण में सीता के कटाक्षाङ्कुरो से कल्याण की प्रार्थना की है-उन्मृष्टं ..... (388)। पाणिग्रहण के अवसर पर सीता की सङ्कुचित दृष्टि से विभूति की प्रार्थना की है- पाणिग्रहणावसर ... (390)। उद्भटसागर ने जन्म से ही दुःख दलिता सीता का वर्णन करते हुये उन्हें प्रणाम किया है- भूति .... (392)।

सरस्वती—

सरस्वती की नदी और देवी दोनों ही रूपों में स्तुति की गई है। इसमें सन्देह नहीं कि वैदिक काल में सरस्वती प्रमुखतः एक नदी थी जिसके किनारे ऋषियों ने ऋचाओं की रचना की, यज्ञादि किये फलतः इसे ऋचाओं को प्रभावित करने वाली दिव्य शक्ति माने जाने लगा इसी दिव्य शक्ति की वाक् देवी के रूप में स्तुति की गई। कालान्तर में वैदिक वाक् का स्थान पूर्णतः सरस्वती ने ले लिया। चूँकि

ये ज्ञान की, विद्या की देवी हैं इसलिये ग्रन्थारम्भ में अधिकांशतः सरस्वती के मङ्गलाचरण प्राप्त होते है जिनमें उनके विभिन्न रूपों का सुन्दर वर्णन किया गया है। श्रेयस् की प्राप्ति हेतु, वाणी में विभूति हेतु, चेतना की शुद्धि हेतु, हृदयान्धकार को हरने हेतु कवि माँ शारदा से प्रार्थना करता है। माँ सरस्वती रसनाग्र भाग में नृत्य करे, कण्ठ में निवास करे तथा जिह्वा में वाग्विलास प्रदान करे ऐसी कवि प्रार्थना करता है। कर्णदेव (1047 ई0) के गोहरवार प्रस्तराभिलेख के मङ्गलाचरण में यह ऐसी सूक्ष्मा ब्राह्मी रूपी वल्लरी के रूप में वर्णित है जो मोक्ष रूपी महाफल की प्रदात्री है, जिसका मुनिगण शुद्ध हृदय क्षेत्र में रोपण करते हैं—शुद्धे हृदयक्षेत्रे... (562)। कात्यायन-शुल्ब-सूत्र ग्रन्थ के मङ्गलाचरण में देवी शारदा को प्रणाम किया गया है जो जड, शठ, पापी, विमूढ तथा अबुद्ध प्राणी को अपनी कृपा से प्रबुद्ध बनाकर प्रकाशित कर देती है— नमस्तेस्तु देवि... (468)। काञ्ची के आचार्य दण्डी (7वीं शती) ने अपने काव्यादर्श ग्रन्थ का मङ्गलाचरण सरस्वती देवी की स्तुति से किया है। पल्लव शासक के शासनकाल में इनके पूर्वज गुजरात से काञ्ची आये थे। आचार्य दण्डी वीरदत्त तथा गौरी के पुत्र, मनोरथ के पौत्र तथा दामोदर (भारवि के मित्र) के प्रपौत्र थे। सोमदेव (1063-1081 ई0) ने कथासरित्सागर नामक ग्रन्थ में, भास्कराचार्य (1114-1183 ई0) ने लीलावती ग्रन्थ में, हेमाद्रि (1260-1270 ई0) ने प्रायश्चित्तनिर्णय नामक ग्रन्थ में, रसमञ्जरी (आयुर्वेद) के लेखक वैद्यनाथ के सुत शालिनाथ ने तथा चन्द्रालोक (अलंकार) ग्रन्थ के लेखक महादेव एवं सुमित्रा-सुत, जयदेव (1200-1250 ई0) ने ग्रन्थारम्भ सरस्वती की स्तुति से किया है। पुरुषोत्तम देव (11वीं शती) व्याकरणाचार्य एवं कोशकार थे, इन्होंने बंगाल के राजा लक्ष्मणसेन के कार्यकाल में रचनायें की थी अपने हारावली नामक कोशग्रन्थ में सरस्वती देवी का मङ्गलाचरण किया है। महेश्वर ने भी सरस्वती देवी की स्तुति विश्वप्रकाश ग्रन्थ के ग्रन्थारम्भ में की है। प्रक्रिया-कौमुदी (व्याकरण) के रचनाकार कृष्णाचार्य के पुत्र रामचन्द्र (14वीं शती) की प्रकाश अथवा गूढार्थभाव-विवृत्ति नामक टीका के टीकाकार कृष्णशेष अथवा शेष, पुत्र-नृसिंह ने टीका के आरम्भ में शारदा की स्तुति की है। कामदेव के पुत्र तथा वासुदेव के पौत्र हेमाद्रिसूरि (13वीं शती) देवगिरि के यादव शासकों के यहाँ मंत्री थे, इन्होंने अपने चतुर्वर्गचिन्तामणि नामक ग्रन्थ में मङ्गलाचरण माँ शारदा का किया है। प्रस्ताव-रत्नाकर नामक सुभाषित ग्रन्थ के प्रणेता पुरुषोत्तम के पुत्र हरिदास (1557 ई0) ने 21 अध्यायों में ग्रन्थ को लिखा जिसमें सरस्वती देवी का मङ्गलाचरण है। हरिदास करण परिवार के थे तथा कृष्णदास, दामोदर तथा नारायण के छोटे भाई थे। मिथिला के राजा लक्ष्मीश्वर सिंह के लिए उषाहरण नामक नाटक के लेखक हर्षनाथ शर्मा ने संस्कार-दीपक नामक ग्रन्थ के प्रारम्भ में सरस्वती की स्तुति की है। सिंहसिद्धान्तसिन्धु के लेखक शिवानन्दभट्ट; जानराजचम्पू के लेखक मिथिला के कृष्णदत्त; संगीत-रघुनन्दन के लेखक विश्वनाथसिंहजूदेव; वृत्तिवार्तिक (अलंकार) के लेखक अप्पयदीक्षित; राघवोल्लास (काव्य) के रचनाकार अद्वैतयति; पारिजातहरणचम्पू के लेखक श्रीकृष्ण; साहित्यरत्नाकर के लेखक धर्मसूरि; वीरमित्रोदय के लेखक मित्रमिश्र आदि ने अपने-अपने ग्रन्थों का मङ्गलाचरण सरस्वती की स्तुति से किया है। पुरुषोत्तम के पुत्र, रामकृष्ण के पौत्र, नंदपण्डित के पिता तथा रामपण्डित के शिष्य ढुण्डिराज

(1560-70 ई0) ने कुण्डकल्पलता ग्रन्थ में सरस्वती की स्तुति की है। ज्योतिष-कल्पद्रुम नामक ग्रन्थ में सरस्वती देवी की वही स्तुति की गई है जो मल्लिनाथ ने अपने रघुवंश की टीका में किया है-

शरणं कर वाणि शर्मदं ते चरणं वाणि चराचरोपजीव्यम्।
करुणामसृणैः कटाक्षपातैः कुरु मामम्ब कृतार्थसार्थवाहम्।।

कुण्डमण्डपसिद्धि अथवा कुण्डसिद्धि नामक ग्रन्थ की व्याख्या में विट्ठलदीक्षित (1619 ई0) ने सरस्वती देवी का मङ्गलाचरण किया है। विट्ठल दीक्षित कृष्णात्रिगोत्र बाबू शर्मन् के पुत्र थे तथा संगमनेर के थे। बनारस में इस ग्रन्थ की रचना की। 1628 ई0 में विट्ठलदीक्षित ने तुलापुरुषदानविधि तथा मुहूर्त्तकल्पद्रुप तथा इसकी टीका भी लिखी। विद्वद्भूषण ग्रन्थ के लेखक बालकृष्णभट्ट (1610 ई0) अत्रि गोत्र के थे, इन्होंने ग्रन्थारम्भ में सरस्वती देवी की स्तुति की है। हलायुध (1175-1200 ई0) ने कविरहस्य नामक ग्रन्थ में; भल्लट ने भल्लटशतक नामक ग्रन्थ में; वैद्यनाथ ने वैद्यकल्पतरु ग्रन्थ में; नागार्जुन ने नागार्जुनकामरत्न नामक ग्रन्थ में; जीवनाथ ने भावप्रकाश (ज्योतिष्) नामक ग्रन्थ में; श्रीक्षेत्र के पुत्र सूत्रधारमण्डन ने शिल्पशास्त्र के ग्रन्थ प्रासादमण्डन तथा वास्तुशास्त्रराजवल्लभ नामक ग्रन्थ के मङ्गलाचरण में माँ शारदा की स्तुति की है। धरणीधर के पुत्र, बनारस के रहनेवाले नागर परिवार के गंगाधर के पौत्र, दयाशङ्कर या कृपाशंकर या करुणाशंकर ने हयग्रीव रचित जटापटल ग्रन्थ की दीपिका नामक टीका के मङ्गलाचरण में सरस्वती की स्तुति की है। दुर्लभराज के पुत्र तथा नरसिंह के पौत्र जगदेव ने स्वप्नचिन्तामणि नामक ग्रन्थ में सरस्वती की वन्दना की है। सोमराज दीक्षित के पुत्र तथा व्रजराज के पिता कामराज दीक्षित (1681 ई.) ने शृङ्गारकलिकात्रिशती नामक ग्रन्थ में; व्रजनाथ के पुत्र हर्षनाथ ने जलाशयोत्सर्ग-पद्धति तथा चातुश्चरणयज्ञ-पद्धति नामक ग्रन्थ का मङ्गलाचरण सरस्वती देवी का किया है। वाणीविलसितम् नामक ग्रन्थ में लेखक रामशरणत्रिपाठी ने सरस्वती देवी का सुन्दर मङ्गलाचरण किया है। सभी मङ्गलाचरणों में माँ भारती को प्रणाम करते हुये उनके स्वरूप का सुन्दर वर्णन किया गया है। जगद्व्यापिनी, परमा, आद्या, जडता को हरने वाली, बुद्धि को देने वाली माँ सरस्वती श्वेत हंस पर आरूढ़ होकर गगन में विचरण करती हैं, उनके दाहिने हाथ में अक्षमाला, बायें हाथ में पुस्तक है तथा वीणा वादन में तत्पर हैं-

शुद्धब्रह्मविचारसारपरमाद्यां जगद्व्यापिनीं
वीणापुस्तकधारिणीमभयदां जाड्यान्धकारापहाम्।
हस्तैः स्फाटिकमालिकां च दधतीं पद्मासने संस्थितां
वन्दे तां परमेश्वरीं भगवतीं बुद्धिप्रदां शारदाम्।।

वीणा-पुस्तक धारण करने के साथ-साथ वे पाशाङ्कुश भी धारण करती है-

पाशाङ्कुशधरा देवी वीणापुस्तकधारिणी।
मम वाचि वसेन्नित्यं दुग्धकुन्देन्दुनिर्मला।।

जो माहमाया है, चिन्मयी है वह देवी सरस्वती वाग्-विलास की प्रदात्री है-

महामायेति या गीता चिन्मयी मुनिसत्तमैः।
तनोतु वाग्विलासं मे जिह्वायां सा सरस्वती।।

वह वागधिष्ठात्री है उसकी कृपा से मूकत्व सर्वदा स्फुटता को प्राप्त हो जाता है, जड व्यक्ति बुद्धि को प्राप्त करता है-

यस्याः प्रसादमासाद्य जडो याति बुधार्यताम्।

एवं

यस्याः प्रसादविरहे मूकत्वं सर्वदा स्फुटम्।
तामेकां वागधिष्ठात्रीं महादेवीमुपास्महे।।

वह सूक्ष्म है, पवित्र है तथा अपने वाक्-तन्तु से जगत् रूपी पट पर विचित्र विन्यास करती है-

सूक्ष्माय शुचये तस्मै नमो वाक्तत्वतन्तवे।
विचित्रो यस्य विन्यासो विदधाति जगत्पटम्।।

मल्लिनाथ ने कुशल पदविन्यास से शारदा की स्तुति की है-

शारदा शारदाम्भोजवदना वदनाम्बुजे।
सर्वदा सर्वदास्माकं सन्निधिं सन्निधिं क्रियात्।।

सत् और असत् का बोध कराने वाली वागीशा का वाहन हंस भी जल-दुग्ध के निर्णय में दक्ष है-

जलदुग्धनिर्णयविधौ यस्या वाहोऽपि विश्रुतो दक्षः।
सा सदसत्वविबोधकवागीशा स्तान्ममाद्य गतिः।।

भल्लट कृत-भल्लट-शतक के मङ्गलाचरण में सुन्दर पद-विन्यास दर्शनीय है-

तां भवानीं भवानीतक्लेशनाशविशारदाम्।
शारदां शारदाम्भोदसितसिंहासनां नुमः।।

चतुराकृति-वाणी चतुरानन-अज को पति रूप में वरण करती हैं-

गीर्नः श्रेयः परं दद्यादजा सा चतुराकृतिः।
अनुरूपमजं वव्रे या पतिं चतुराननम्।।

लक्ष्मी के प्रति ईर्ष्या भाव को दर्शाने वाले इस श्लोक में वीणा की झंकार को सरस्वती की हुंकार कहा गया है-

लक्ष्मीमुखमालोकति भगवति सेर्ष्या वचोदेवी।
ननु वदनान्निजवीणाक्वणनमिषाज्जयति हुंकृतिं ददती।।

कविलोककुटुम्ब की कामधेनु माँ सरस्वती को हम प्रणाम करते हैं। जिसकी कृपा से सम्पूर्ण जाड्यता का नाश होता है वह भगवती हमारी रक्षा करे-

सा मां पातु सरस्वती भगवती निश्शेषजाड्यापहा।।

वाग्देवी तीनों धामों में रहने वाली परावाक् है- उद्यत्... (418)। इनकी कान्ति चन्द्र के समान है और जो श्वेत कमलासना है वही शारदा के रूप में हैं जिनका सम्पूर्ण शरीर सप्तवर्णों से बना है- अचक... (401)। जिनके दोनों नेत्रों में चन्द्र और सूर्य है जो शाश्वत एवं विश्वयोनि है। भारती के रूप में पुस्तक अक्षमाला धारण किये हैं- अमल... (405)। वही वाणीरूपा है, श्वेतकमला हैं उनका शरीर लिपिमय है- उन्निद्र... (419)। वाणीरूपा सरस्वती के कानों में कदम्बतरुमञ्जरी है, हाथों में विपञ्चिका है तथा शारिका भी है- कदम्बतरु... (421)। वाणीरूपा भारती त्रिलोचना, अभयवरदा एवं चन्द्रकलायुक्ता है- करकमल... (423)। शारदा के ललाट में केसर तथा हाथ में जपमाला है- काश्मीर... (432)। सरस्वती चतुराकृति है जिनके पति चतुरानन हैं- गीः... (438)। ऐसी, भारती, वाणी, सरस्वती तथा शारदा की हम स्तुति करते हैं और लेखन की शुद्धता की प्रार्थना करते हैं— कलित... (427)।

काली—

तांत्रिक ग्रन्थों में महाविद्याओं के नाम अलग-अलग मिलते हैं। चामुण्डतन्त्र के अनुसार काली, तारा, षोडशी, भुवनेश्वरी, भैरवी, छिन्नमस्ता, धूमावती, बगला, मातङ्गी, कमलात्मिका है। तन्त्रसार नामक ग्रन्थ के अनुसार- काली, नीलामहादुर्गा, त्वरिता, छिन्नमस्ता, वाग्वादिनी, अन्नपूर्णा, प्रत्यङ्गिरा, कामाख्या, बाला, वासली, मातङ्गी, शैलवासिनी महाविद्याओं के नाम है। महाविद्या-क्रम में सबसे प्रथम स्थान काली का माना जाता है। महाकाल संहिता काली तत्त्व के विषय में अति उत्कृष्ट ग्रन्थ है। इस ग्रन्थ में लिखा है कि विभिन्न देवता विभिन्न युगों में फल प्रदान करते हैं,किन्तु चारों युगों में फल प्रदान करने की सामर्थ्य एकमात्र दश महाविद्याओं में है। उनमें काली, तारा और सुन्दरी का विशेष उत्कर्ष है। इस परिसर मे संगृहीत 'गुरुगीतास्तोत्रम् ' (2359) हस्तलेख जो बंग लिपि में है, उसके अन्तिम पृष्ठ पर लिपिकार ने काली के विषय में लिखा हैं - "एकांशेन भवेद् ब्रह्मा एकांशेन जनार्दनः एकांशेन भवेद्छम्भुः कालिकायाः सुलोचने। अपरा सा महाकाली नद्यादीनां समुद्रवत् । गोष्पदे च यथा तोषं ब्रह्माद्या देवतास्तथा। गोष्पदः किं विजानीयात् समुद्रस्य जलं शिवे! तेन ब्रह्मा न जानाति विष्णुः किं वेत्ति शङ्कर? सृष्टिकर्त्ता यदा काली तन्यते च सुरादयः तथा प्रलयकाले तु पुनस्तस्यां प्रलीयते। अति निर्वाणदा काली पुरुषः स्वर्गदायकः।" काली कपालहस्ता है ....(599)। कलियुग में कूर्चाकारा काली को भजे....(602)। काली भीषणाङ्गी हैं सिंहस्था हैं, खड्ग कपाल धारण किये है, शिव के हृदय मे पैर

रखे हुये हैं। निर्मांस-अस्थिजालयुक्त शरीर, नेत्र लाल है, कल्पान्तसूर्य के प्रकाशवाली हैं, शत्रुओं को भय देने वाली हैं। यही भैरवी है, कालरात्रि है, प्रौढारूप है, श्यामा है, मुक्तकेशी है, अवस्त्रा है, उग्रदन्ता है, मुण्डमालाधारी है, विकटानना है। दोनों कर्णों में शवालंकार है तथा शवकर की मेखला धारण किये है–....(621)।

छिन्नमस्ता—

देवी छिन्नमस्ता अपने बाँये हाथ मे रुधिर बहते हुये अपने सिर को लिये हुये हैं—भास्वन्....(625)।

तारा—

प्राप्त मङ्गलाचरणों में देवी तारा का स्वरूप उग्र है। निकले हुये विकट दाँत हैं, अट्टहास करने वाली हैं, नरशिरोमाला धारण किये हैं, कपालहस्ता हैं–प्रकट....(627)। देवी तारा भवतापदुःखशमनी तथा पिशाचभयशमनी है–हरि....(629)।

बगलामुखी—

मङ्गलाचरणों में बगलामुखी पीताम्बरा हैं, द्विभुजा हैं, मुख इन्दु के समान है, शत्रु की जिह्वा को पकड़े हुये है तथा गदा या मुद्गर से शत्रु पर घात करती है।

मातङ्गी—

मतङ्ग मुनि की सुदीर्घ तपस्या से देवी ने प्रसन्न होकर उनकी कन्या के रूप में जन्म लिया और मातङ्गी कहलायी। वल्लकी वीणा को बजाती हैं, श्यामलाङ्गी है तथा समीप में शुक है ....(635)।

चन्द्र—

इन्दु, शशि, रोहिणीश, मृगाङ्क, विधु, सुधांशु, श्वेतभानु, द्विजेश्वर आदि नामों से अभिहित चन्द्र के सभी मङ्गलाचरणात्मक पद्यों में कवियों ने अधिकांशतः ऐसे चन्द्र का वर्णन किया है जो शिव के शीर्ष पर सुशोभित है जिसकी अमृतमयी किरणों से कवि रक्षा की प्रार्थना करता है। आचार्य क्षेमेन्द्र, बिल्हण, हिंगण, भास्करकवि, गोवर्द्धनाचार्य, वामन, सुबन्धु, उपापतिधर, राजशेखर, कृष्णदत्त, गङ्गेश्वर, रामचन्द्रकवि आदि लेखकों ने अपने-अपने ग्रन्थों के मङ्गलाचरण में चन्द्र की स्तुति की है। आचार्य क्षेमेन्द्र ने अपने बृहत्कथामञ्जरी नामक ग्रन्थ में चन्द्र की कला का वर्णन किया है जिस चन्द्र

को गौरी ने शिव से द्यूतक्रीड़ा में जीतकर कर्णफूल बना लिया है- गौर्या... (747)। एक प्रस्तराभिलेख के मङ्गलाचरण में शिव के शिरस्थ चन्द्रकिरणों का उल्लेख है जो पार्वती के कण्ठ में मालतीमाला के समान सुशोभित है- पान्तु... (755)। कवि बिल्हण ने शिव की जटा में स्थित अर्धचन्द्र की पूर्णता के सम्बन्ध में लिखा है कि पार्वती के शिव की अर्धाङ्गी होने पर उनका अर्ध मुखचन्द्र शिव के शिरस्थ अर्ध चन्द्र से मिलकर पूर्णचन्द्र हो जाता है- देहप्रविष्ट... (752)। आयुर्वेद के रसरत्नावली नामक ग्रन्थ के मङ्गलाचरण में ग्रन्थकार हिंगण ने चन्द्र की शिव के शिरस्थ होने की सार्थकता को व्यक्त करते हुए लिखा है- शिव के कण्ठस्थ कालकूट की ज्वाला के शमनार्थ ही शिव के मस्तक पर चन्द्र स्थित है- विश्वेश्वरस्य... (767)। एक प्रस्तराभिलेख के मङ्गलाचरण में ऐसे चन्द्र से रक्षा की प्रार्थना की गई है जो स्वयं भयभीत है- नृत्य करते समय शिव के तृतीय नेत्र की ज्वाला से शिरस्थ चन्द्र की अमृत किरणें पिघलकर शिव के कण्ठस्थ मुण्डमाल को स्पर्श करने लगीं जिससे सभी मुण्डमाल जीवित होकर अनेक राहु होने का भ्रम उत्पन्न करने लगे जिससे चन्द्र भयभीत होने लगा- विद्युत्पिंगल... (766)। उन्मत्तराघव ग्रन्थ के प्रणेता भास्कर कवि ने रक्ताभ मुख वाले चन्द्र की किरणों से रक्षा की प्रार्थना की है जो शिव के पार्वती के चरणों में सिर रखने के समय पार्वती के आलक्तक से लाल वर्ण का हो गया है- कलाचन्द्री... (745)। मैथिलकवि कृष्णदत्त ने कुवयलाश्वीय नाटक में चन्द्रकला से रक्षा की प्रार्थना की है- भालप्रज्वल... (758)। नीलाम्बर अथवा संकर्षण सुत गोवर्द्धनाचार्य (12 वीं शती) ने आर्यासप्तशती के मङ्गलाचरण में चन्द्र की स्तुति की है पूर्णनखेन्दु... (756)। बंगाल के कवि उमापतिधर या उमापति राजा विजयसेन (1095-1158) के कोर्ट में थे, उन्होंने चन्द्रचूडचरित नामक काव्य की रचना की, अपने ग्रन्थों के मङ्गलाचरण में चन्द्र की स्तुति की है।

सूर्य—

मङ्गलाचरणों में सूर्य सविता, विवस्वत, आदित्य, अर्क, दिनकर, दिवाकर, भास्कर, मार्तण्ड, भानु, रवि, अंशुमाली, ग्रहेश, द्युमणि, पूषा, आदि अनेकानेक नामों से अभिहित होकर स्तुत हैं। विभिन्न ग्रन्थकारों, यथा- आयाजी अथवा आपाजी भट्ट, दिवाकरसुत-विश्वनाथ, शार्ङ्गधर, दैवज्ञगुणाकर, रोमक, रुद्रकवि, जगन्नाथ, मुनीश्वर, भास्कराचार्य, काशीनाथ, वराहमिहिर, हेमाद्रि, नीलकण्ठसुत-शङ्करभट्ट, हलायुध, धर्मसूरि, श्रीपतिमिश्र, क्षेमराज, गणपति, नारायण, आदित्यसूरि, लक्ष्मीनृसिंहभट्ट, नरपति, श्रीपति, नृसिंहदैवज्ञ, जीवनाथ, बैजनाथ, भल्लट, मदनपाल, नीलकण्ठ, वोपदेव, मीनराज तथा धर्मेश्वर आदि ने अपने ग्रन्थों में मङ्गलाचरण सूर्यदेव का किया है।

सूर्यदेव के लिए समर्पित मङ्गलाचरणात्मक श्लोक अधिकांशतः ज्योतिष्, धर्मशास्त्र, आयुर्वेदादि विषयक ग्रन्थों में प्राप्त होते हैं। ज्योतिष् विषयक ग्रन्थों के प्रणेता वराहमिहिर, भास्कराचार्य,

श्रीपति मिश्र, आदित्यसूरि, गुणाकर आदि, धर्मशास्त्र विषयक ग्रन्थों के प्रणेता हेमाद्रि, शार्ङ्धर, आयाजी भट्ट तथा आयुर्वेद विषयक ग्रन्थों के प्रणेता मदनपाल, शार्ङ्गधर आदि ने अपने-अपने ग्रन्थों का प्रारम्भ सूर्यदेव की स्तुति से किया है। ज्योतिषविषयक ग्रन्थों में सूर्यदेव के मङ्गलाचरण की एक परम्परा सी दिखाई देती है। आदित्यदास के पुत्र तथा पृथुयशस् के पिता ज्योतिषाचार्य वराहमिहिर (छठी शताब्दी ईस्वी) अवन्ती के कपित्थक (कामथा) के निवासी थे इन्होंने अपने ग्रन्थ बृहज्जातक अथवा होराशास्त्र में; अवन्ती के ही खजुरा ग्राम निवासी नारायण पुत्र-श्रीपति पुत्र-गुणाकर ने अपने होरामकरन्द के ग्रन्थारम्भ में; लल्ला के शिष्य नागदेव पुत्र-श्रीपति भट्ट या श्रीपतिमिश्र (1039 ई0) ने रत्नमाला अथवा ज्योतिष्-रत्नमाला नामक ग्रन्थ में; लक्ष्मीनृसिंह भट्ट के पुत्र श्रीपति (11वीं शती) ने रमलसार नामक ग्रन्थ में सूर्यदेव का मङ्गलाचरण किया है।

आदित्यसूरि या भट्ट ने (1200-1325 ई0) कालादर्श नामक ग्रन्थ में सूर्य की स्तुति की है, ये गर्ग परिवार के थे और मालवा कहलाते थे, वीरेश्वर इनके गुरु थे। भास्कराचार्य (1114 ई0) का जन्म सह्याद्रि पर्वत के समीप विज्जडवीड ग्राम में हुआ था, इनके पिता महेश्वर थे, इन्होंने सिद्धान्त शिरोमणि ग्रन्थ के मङ्गलाचरण में सूर्य की स्तुति की है। दैवज्ञ धर्मेश्वर मालवा के थे, इनके पिता रामचन्द्र मालवीय थे। धर्मेश्वर ने केशवकृत-जातक-पद्धति ग्रन्थ पर वासनाभाष्योदाहरण टीका में सूर्य की स्तुति की। त्रिशती या ज्वरत्रिशती या वैद्यवल्लभ ग्रंथ की रचना देवराज पुत्र शार्ङ्धर ने की तथा सूर्यदेव का मङ्गलाचरण किया, ये गुजरात के नागर ब्राह्मण थे। शार्ङ्धर ने आयुर्वेद के ग्रन्थ शार्ङ्धर संहिता की रचना भी की। शङ्करभट्ट के पुत्र नारायणभट्ट के पौत्र तथा रामेश्वर भट्ट के प्रपौत्र नीलकण्ठ भट्ट ने शृंगीवर (सेंगर) परिवार के भरेहा के राजा भगवन्त देव की आज्ञा से भगवन्त-भास्कर या स्मृति-भास्कर ग्रन्थ की रचना की तथा सूर्य देव की स्तुति की। नीलकण्ठ भट्ट रङ्गनाथ, दामोदर, तथा नृसिंह के छोटे भाई थे। नीलकण्ठ के पुत्र शंकर भट्ट ने व्रतार्क ग्रन्थ की रचना की। वृद्ध-यवनजातक ग्रन्थ के ग्रन्थकार मीनराज ने, सिंहसिद्धान्तसिन्धु (तंत्र) के रचयिता शिवानन्द भट्ट पुत्र जगनिवास गोस्वामी ने, देवगिरि के राजा महादेव के पण्डित वोपदेव (सुत-केशव) ने कविकल्पद्रुम के ग्रंथारम्भ में सूर्य देव की स्तुति की है।

मदनविनोद निघण्टु नामक ग्रन्थ के रचयिता मदनपाल (1375 ई0) ने, भल्लटशतक नामक ग्रन्थ के रचयिता भल्लट ने तथा कर्णकुतूहलम् नामक काव्य ग्रन्थ के रचयिता हरिदेवमिश्र (1184 ई0) ने सूर्यदेव का मङ्गलाचरण किया है। दीपप्रकाश ग्रन्थ तन्त्र का है इसके रचयिता प्रेमनिधि पन्थ (1755ई0) ने सूर्य की स्तुति की है।

शुद्धिप्रकाश एवं स्मृतिप्रकाश नामक धर्मशास्त्रीय ग्रन्थ के रचयिता भास्करभट्ट पुत्र आया जी भट्ट शुद्धिप्रकाश एवं ने सूर्य की स्तुति की है। मयूरकवि ने सूर्यशतक अथवा मयूरशतक की रचना की तथा मङ्गलाचरण में सूर्य की स्तुति की है। हेमाद्रि (1260-71) पुत्र वासुदेव, पुत्र-वामन ने देवगिरि के राजा महादेव के अधीन रहकर चतुर्वर्गचिन्तामणि ग्रन्थ की रचना की तथा

उसमें सूर्यदेव का मङ्गलाचरण किया। साहित्यकार धर्मसूरि ने साहित्यरत्नाकर नामक ग्रन्थ में सूर्य का मङ्गलाचरण किया है। इनके अतिरिक्त अन्य अनेक रचनाकारों ने अपने-अपने ग्रन्थों में सूर्यदेव का मङ्गलाचरण किया है। इन मङ्गलाचरणों में सूर्य को जगत् के उद्भव, स्थिति एवं लय के कर्त्ता के रूप में वर्णित किया गया है तथा सूर्य के अनेक रूपों का आलङ्कारिक वर्णन सुन्दर शब्दों में किया गया है। एक ओर जो सूर्य निर्गुण है वहीं दूसरी ओर वह गुणमय संसार के निर्माता है, निरन्तर तप्त रहते हुये भी जगत् के तापत्रय को हरते है, कालात्मक होते हुए भी जगत् को जीवन प्रदान करते है तथा ब्रह्माण्ड सम्पुट का मणि होते हुए भी द्युलोक के मणि है- यो निर्गुणो... (८६४)। सृष्टि की रचना के लिये ब्रह्मा हैं, स्थिति के लिये विष्णु हैं तथा संहार के लिए शिव हैं लेकिन इन तीनों कार्यों को सूर्य अकेले ही करते हैं– सृष्टौ विधात्रे... (८९१)। जिसका रथ एक चक्र का है, सारथि पङ्गु है फिर भी वह सूर्य रथ पर चढ़कर सप्तघोड़ों को संयोजित कर तीनों लोक का भ्रमण करते है- यः पङ्गुसारथि.... (८६७)। जिसके उदय होने पर जगत् प्रतिबोधित होता है, जिसके मध्यस्थिति होने पर जगत् क्रियाओं में लग जाता है तथा जिसके अस्त होने पर जगत् सो जाता है ऐसे तीन भावों से अपने प्रभाव को प्रकट करने वाले सूर्य त्रयीमयतनु हैं- यस्योदये... (८६०)। सूर्य अपनी किरणों से जगत् का हित करते है वह दिनकर है, अंशुमाली है, किरणमाली है और मनोकामनाओं को पूर्ण करने वाले है। दिवस रूपी शिशु के जन्म के उपलक्ष्य में सूर्य की प्रथम सिन्दूरी किरणें दिशारूपी वधुओं के मुख को मानों सिन्दूरी कर देती है- युष्माकमम्बरमणेः...(८६१)। बन्धूक पुष्प की कान्ति वाले, माणिक्यमौलि वाले, केयूर, हार, कुण्डल धारण करने वाले, रक्तकमल को दोनों हाथों में धारण करने वाले, अभयदान हस्त वाले तथा त्रिनेत्री सूर्य हैं रक्ताब्ज...(८७०)। तीनों जगत् को जो दीपवत् द्योतित करते है ऐसे सविता के तेज को नमस्कार है- दीपवद्...(८२१)।

कवि सूर्य को उदयाचल पर्वत में तिलक के समान, दिग्वनिताओं के स्वर्णकर्णपूर के समान देखता है- उदयाचल... (७९३) जो अन्धकाररूपी हाथी के लिए किरात के समान हैं; प्रतिदिन के सूत्रकर्त्ता हैं; कमलों को खिलाने वाले है; दया के सागर हैं, त्रिभुवन के दीप हैं, कुष्ठादि के नाशक हैं ऐसे सुरनर सेवित सूर्य हमारी रक्षा करें- तिमिर... (८१४)।

गङ्गा—

मङ्गलाचरणों में गङ्गा चिद्रूपा भी है जडरूपा भी है जो सम्पूर्ण जगत् के कष्टों को प्रतिदिन दूर करती है- इयं चिद्रूपा . . . (८९४)। गङ्गा धर्मकी पताका है, भगीरथ की तप हैं- एष धर्मपताकिनी . . .(८९५)। जठर (माता के गर्भ) में निवास के समय अत्यधिक यन्त्रणा होती है, फिर भी कवि माता के जठर से निकल कर पुनः माँ गङ्गा के जठर में निवास की प्रार्थना करता है- जठर . . . (९०६)। नीलकण्ठ दीक्षित ने अपने ग्रन्थ शिवलीलार्णव में गङ्गा से प्रार्थना की है- गङ्गा स्वयं पूत है किन्तु शिव के शिरस्थ होने के कारण पूततर हो गई है और पार्वती के पादाहत

से पूततम हो गई है - पूतं . . . . (912)। उद्भट सागर ने अपने ग्रन्थ उद्भटसागर में गङ्गा का मङ्गलाचरण किया है- विष्णु के पद से आविभूर्ता, शिव के शिरस्था, त्रैलोक्य में विहरण करने वाली, ब्रह्मा के कमण्डलु में स्थित तथा मोक्ष की प्रदात्री मन्दाकिनी हैं- यार्विभूत ...(920)। एक मातृका के स्फुट श्लोक में गङ्गा के स्वरूप का वर्णन मिलता है-श्वेतमकर में बैठी हुई, शुभ्रवर्णा, त्रिनेत्रा, हाथ में कलश धारण किये तथा कमर में दुकूल धारण किये हैं- सितमकर ... (932)। कुण्डरत्नाकर ग्रन्थ के रचयिता विश्वदेव द्विवेदी ने गङ्गा को त्रैलोक्य को पवित्र करने वाली कहा है- चञ्चत् .... (902)। गङ्गा कलिकलुषहरा हैं - दृष्टाः.... (909)। गङ्गा सभी देवो के द्वारा नमस्कृत हैं सुधा-.... सर्वदेवैर्नमस्कृता (933)।

प्रकीर्णानि—

मङ्गलाचरण कभी-कभी ग्रन्थ के वर्ण्य विषय के सूचक भी होते है। इन मङ्गलाचरणों को वस्तुपरक की श्रेणी में रखा गया है। भास्कराचार्य ने अपने ग्रन्थ सिद्धान्तशिरोमणि में विषयगत गणित की वन्दना की है। शृङ्गारपरक ग्रन्थ के मङ्गलाचरण में कान्तामुखप्रशंसा, कान्ताकटाक्ष प्रशंसा का वर्णन मिलता है। आयुर्वेद विषयक ग्रन्थों में अश्विनीकुमार की स्तुति या धन्वन्तरि की स्तुति की गई है। पात्रवन्दना नामक ग्रन्थ में भैरवपात्र की वन्दना की गई है। संस्कृतमाला नामक ग्रन्थ में संस्कृत-वाणी की प्रशंसा है। टीकाकारों ने अपनी टीकाओं में ग्रन्थकार को प्रणाम किया है। जैसे-रामायण की टीका विषमपदव्याख्या में टीकाकार रामभट्ट ने वाल्मीकि की वन्दना की है, भगवद्गीता की टीका सुबोधिनी में टीकाकार श्रीधर ने व्यास को नमस्कार किया है। विषयवस्तु की दृष्टि से 'विधवोद्वाहशंकासमाधि' नामक ग्रन्थ में सती अनसूया और सती अरुन्धति से कशुलता प्राप्ति की कामना की गई है। शिवभक्तविलास की टीका में शिवभक्तों की वन्दना की गई है। इसी प्रकार के अनेकानेक उदाहरण संस्कृत साहित्य में भरे पड़े है।

मङ्गलाचरणों के एकत्र-संग्रह की इस मङ्गल-योजना के प्रेरक एवं निदेशक, विविध शास्त्रज्ञ, भाषाविद्, सहृदयी एवं अत्यन्त विनयी, राष्ट्रपति द्वारा सम्मानित प्रोफेसर गयाचरण त्रिपाठी, (नेशनल स्कॉलर, इंस्टीट्यूट ऑफ एडवांस स्टडीज़, शिमला) की हृदय से आभारी हूँ जिन्होंने मुझे इस मङ्गल कार्य के लिए चुना और निरन्तर आवश्यक निर्देश देते रहे।

ग्रन्थ के प्रकाशन में अमूल्य सहयोग के लिए मैं राष्ट्रिय-संस्कृत-संस्थान के कुलपति प्रो0 राधावल्लभ त्रिपाठी का आभार व्यक्त करती हूँ।

ग्रन्थ के सम्पादन के विधि-विज्ञान का श्रेय मेरे पूर्व सहयोगी एवं वर्तमान में इस परिसर के प्राचार्य, वेद, तन्त्र एवं विविध शास्त्रों के मर्मज्ञ विद्वान् डॉ0 प्रकाश पाण्डेय को है। ग्रन्थ के तीनों

भागों के सम्पादन में उनका महत्त्वपूर्ण योगदान रहा। यह अत्यन्त सौभाग्य की बात है कि डॉ0 प्रकाश पाण्डेय प्राचार्यत्वेन ग्रन्थ के इस तृतीय भाग के प्रमुख सम्पादक के रूप में हैं। उनके प्राचार्य पद को ग्रहण करने के पश्चात ही इस ग्रन्थ के प्रकाशन में गति आई और अन्ततः यह ग्रन्थ प्रकाशित हो रहा है।

ग्रन्थ को टाइप करने के लिये श्री विनोद कुमार द्विवेदी एवं श्री ओम प्रकाश शुक्ल को हार्दिक शुभकामनायें। पृष्ठविन्यास के लिए श्री ब्रह्मानन्द मिश्र बधाई के पात्र हैं, मैं उनको आशीर्वाद देती हूँ।

सदैव प्रोत्साहन एवं अनुकूलता के लिए परिवार के सभी लोगों का हृदय से आभार।

मुक्तक रचनाओं के सम्पादन में यद्यपि समस्याएँ आईं किन्तु उनका निदान कर ग्रन्थ को सम्पादित किया गया, त्रुटियों के लिए सहृदयी पाठको से क्षमा चाहूँगी।

कोश साहित्य के इस विलक्षण कोश-ग्रन्थ से भारतीय जनमानस का मङ्गल हो यही हमारी मातृशक्ति से प्रार्थना है।

चैत्रशुक्ल प्रतिपदा
संवत् 2068

मङ्गलकामनाओं सहित

डॉ. बीना मिश्रा

# ग्रन्थसङ्केत-सूची

| | |
|---|---|
| शा०प० | शार्ङ्गधरकृत- शार्ङ्गधरपद्धतिः संपादकः पीटर पीटर्सन, पुनर्मुद्रणम् , देहली -1987 |
| सदुक्ति० | श्रीधरदासकृत-सदुक्तिकर्णामृतम्, संपादकः सुरेशचन्द्र बैनर्जी,कलकत्ता-1965 |
| सुभा० | वल्लभदेवकृत-सुभाषितावलिः संपादकः पीटर पीटर्सन, पुनर्मुद्रणम् , पुणे - 1961 |
| सुभा०सुधा०भा० | शिवदत्त कविरत्न-संगृहीतः सुभाषितसुधा-रत्नभाण्डागारः मुम्बई, संवत् - 1985 |
| सुभा०सुधा० | सायणकृत-सुभाषित-सुधानिधिः, संपादकः के० कृष्णमूर्त्तिः, धारवाड़ - 1968 |
| सूक्तिमु० | भगदत्तजल्हणकृत-सूक्तिमुक्तावली, संपादकः एम्बर कृष्णमाचार्य, बडोदरा - 1938 |
| स्तुतिकु० | जगद्धरकृत-स्तुतिकुसुमाञ्जलिः, अच्युत-ग्रन्थमाला-कार्यालय, काशी-1964 |

# आदिशक्तिः

1 अजामेकां लोहितशुक्लकृष्णां
बह्वीः प्रजाः सृजमानां नमामः।
अजा ये तां जुषमाणां भजन्ते
जहत्येनां भुक्तभोगां नुमस्तान्॥

-साङ्ख्यकारिकाटीकायां साङ्ख्यतत्त्वकौमुद्यां वाचस्पतिमिश्रस्य

2 उत्पत्तिभावविधुरा ननु याऽद्वितीया
सत्त्वात्मिकां च रजसस्तमसोऽप्यभिन्ना।
सृष्टिं करोति महदादिविकारभाजां
तां शाश्वतीमविरतं प्रकृतिं नमामि॥

-सांख्यरहस्ये श्रीरामपाण्डेयस्य

3 ऊर्ध्वरूपाप्यधोरूपा तथावस्थापि मध्यगा।
मध्यरूपापि चान्तस्था या तां वन्दे वरप्रदां॥

-चिद्रूपशक्तिस्तुत्याम्

4 ऐन्द्रजालिकवद्विश्वं रचितं स्वीयमायया।
यया तां भुवनेशानीं चिद्रूपां प्रणाम्यहम्॥

-भागवतस्थितौ नीलकण्ठस्य

5 यामाराध्य पितामहस्त्रिजगतामुत्पत्तिकार्ये विभुः
यां सञ्चिन्त्य जनार्दनस्तनुभृतां सम्पालनां कौशलः।
यां संस्मृत्य महेश्वरः पुरहरः संहारकार्येश्वरः
तामानन्दमयीं नमामि शुभदां सर्वेश्वरीं चिन्मयीम्॥

-आरव्ययामिन्यां जगद्बन्धोः

6 यामाराध्य विरञ्चिरस्य जगतः स्रष्टा हरिः पालकः
संहर्ता गिरिशः स्वयं समभवद् ध्येया च या योगिभिः।
यामाद्यां प्रकृतिं वदन्ति मुनयस्तत्त्वार्थविज्ञाः परां
तां देवीं प्रणमामि विश्वजननीं स्वर्गापवर्गप्रदाम्॥

-शाक्तदर्शने चक्रेश्वरभट्टाचार्यस्य

7 शक्तिर्या परमा साक्षाद्बीजभूताऽखिलस्य च।
वन्दे तामनिशं भक्त्या लकुलीशशिवान्विता॥

-चिद्रूपशक्तिस्तुत्याम्

## इच्छा

8 इच्छासंज्ञा च या शक्तिः परिपूर्णशिवोदरा।
वन्दे तामादरेणैव भक्तेष्टफलदायिनीम्॥

-चिद्रूपशक्तिस्तुत्याम्

## कुण्डलिनी

9 जयति जगत्त्रयजननी
कुण्डलिनी नामतः पराशक्तिः।
सुरनरवन्दितचरणा
वापीरूपात्मना सततम्॥

-अभिलेखे

## गायत्री

10 या वेदत्रयमातृमूर्तिरपरा या भूर्भुवस्स्वः परा
तद् भर्गस्सवितुर्वरेण्यमतुलं देवस्य या शाश्वतम्।
चिच्छक्तिश्च धियः प्रचोदयति नस्तां तत्त्ववर्णात्मिकां
गायत्रीं निजमन्त्रवाचकपरित्रात्रीं सदा धीमहि॥

-सुसंहतभारते पुल्लेलरामचन्द्रुडोः

## महती

सामस्त्येनमयैकयापि विततं त्रैलोक्यमेतत्कृतं
कायार्थे निजमूर्त्तिभेदपरमप्रारब्धशक्तिव्रजैः।
मूर्त्तिं प्राप्य यया समग्रमरुतां तेजः समुत्थां परां
हत्वा दैत्यगणानरक्ष्यतजगत् तस्यै महत्यै नमः।।

-देवीभगवतीमाहात्म्ये

## मातृका

सा जयत्यसकृद् देवी मातृका लोकविश्रुता।
ययाकारादिभिर्वर्णैर्व्याप्तं सर्वं चराचरम्।।

-अभिलेखे

## सावित्री

मुक्ताविद्रुमहेमनीलधवलच्छायैर्मुखैस्तीक्षणै-
र्युक्तामिन्दुनिबद्धरत्नमुकुटां तत्त्वात्मवर्णात्मिकाम्।
सावित्रीं वरदाभयाङ्कुशकुशां शुभ्रं कपालं गुणं
शङ्खं चक्रमथारविन्दयुगलं हस्तैर्वहन्तीं भजे।।

-गायत्रीन्यासे

शुक्लवर्णा समुद्दिष्टा कौशेयवसना तथा
श्वेतैर्विलेपनैर्दिव्यैरलङ्कारैश्च भूषिता।
आदित्यमण्डलस्था च ब्रह्मलोकगताथवा
अक्षसूत्रधरा देवी पद्मासनगता शुभा।।

-सन्ध्याप्रयोगे

## पार्वती

अङ्कनिलीनगजाननशङ्काकुलबाहुलेयहृतवसनौ।
सस्मितहरकरकलितौ हिमगिरितनयास्तनौ जयतः।।

-सुभा. सुधा. भा.

अनुकृतमरकतवर्णा शोभितकर्णा कदम्बकुसुमेन।
नखमुखमुखरितवीणा मध्ये क्षीणा शिवा शिवं कुर्यात् ॥

-वैद्यावतंसे लोलिम्बराजस्य

अपर्णेयं सती सेव्या विद्वद्भिरिति मे मतिः।
ययावृतः पुराणोऽपि स्थाणुः सूतेऽमृतं फलम् ॥

-सुभा. सुधा. भा.

अभिमतफलसिद्धिसिद्धमन्त्रावलि बलिजित्परमेष्ठिनोरुपास्ये।
भगवति मदनारिनारि वन्दे निखिलनगाधिपभर्तृदारिके त्वाम्॥

-सदुक्ति. वामदेवस्य

अमलकमलसंस्था लेखनीपुस्तकोद्यत्
करकमलसरोजा कुन्दमन्दारगौरा।
धृतशशधरखण्डोल्लासिकोटीरचूडा
भवतु भव भवानां भङ्गिनीभा सती वः॥

-मन्त्रमञ्जर्यां महेशभट्टसुतसोमनाथस्य

अम्बा जगदवलम्बा शम्बररिपुवैरिशक्तिमञ्जूषा।
मामविलम्बाच्छम्वायुधमुखगीर्वाणवन्दिता पायात् ॥

-सिद्धान्तसञ्चये कृष्णभट्टसुत-नारायणभट्टस्य

अरुणां करुणातरङ्गिताक्षीं
धृतपाशाङ्कुशबाणचापहस्ताम् ।
अणिमादिभिरावृतां मयूखै-
रहमित्येव विभावये भवानीम् ॥

-दुर्गासप्तशत्याम्

अव्यादव्याहतैश्वर्या भव्याभव्यार्त्तिनाशिनी।
दृष्ट्यादृष्ट्या न मन्दन्तु कामाकामारिकामिनी॥

-निर्णयामृते सिद्धलक्ष्मणसूनुअल्लाडनाथसूरिणः

